आद करैया, भ्रम हरैया भारो । पाखंड दमन रमन जिन मतमें, भिक्षु भये अवतारो ॥ मैं शीश धरूंगा ॥१॥ जिन आज्ञा सिर धार गछाधिप, सीमा बहु विध बांधो। जन प्रतिबोधो स्वर्ग सिधाया, साठे अनसन साधो ॥२॥ सिद्ध पाट गह घाट थाट कर, गुण मणि माट दयालू। छोगां नन्द चन्द जिम शीतल, भवि पंकज विकसालू ॥ मैं पाय परूंगा तूल नन्दके मैं पाय परूंगा ॥ पाय परूंगा मैं शीश धरूंगा खाम चरण ॥३॥ गिरा अपूरव धाराधर सम, बरषावत गनधारी। उन्मूलत बंबूल कुमिथ्या, सिंचत गनबन क्यारी ॥ मैं पाय० ॥ ४ ॥ काप रोप कर कीर्ति तिहारी, फेली जक्त मझारी। जैसे जल बिच तेल बिंदुवो, दुग्ध मध्य जिम वारी ॥ ५ ॥ ग्रहण सूर शशि वेग तेग धर, गमन करत गगनारी। वश नहिं आवी तब दे दोनूं बैठे हाथ पसारी ॥६॥ इन्द्र कहै ए जगको लछो; लोक कहै इन्द्रानी। संशय हरन कहै ज्ञानी ए, कालू कीरति जानी ॥७॥ जश मामो ए तेरो कीरति, अखी रहो अवतारी। चिरंजीवो प्रभु कोटि दिवारी, अरजी एह हमारी ॥८॥ शुभ वत्सर शर अभ्र तपासित, सप्तमी उत्सव मेरा। चतुर गढ़में चतुर चंग चित, सोवन हर्ष घणेरा ॥ मैं पाय परूंगा ॥ ९ ॥ इति ॥

## ॥ ढाल ॥

वाह २ खुब खुली है गोरे तनपर कालो चुन्दड़ी वाह २ सीताके खोलेमें हणुमन्त न्हाखी मुन्दड़ी ( एदेशी )

मनड़ो लाग्याहो अन्नदाता आपरे नाम में जी। कृपा कर मुज ने ले चालो शिवपुर धाममे जी ॥ मैंतो अरज करूं शिर नामी। अवतो श्रवण करो तुम स्वामी। ढील न किजे अंतरयामी ॥ ए आंकड़ी ॥ श्रीभिक्षु वसु पाटे ओपताजी। ए तो गणिवर गुणनिधि कालू। निशदिन रस काया प्रतिपालु, दिन उद्धारण परम दयालु ॥ मन १ ॥ जननी छोगां कुखे जनमियाजी। वप्पा मूल शशी सुत निको, वारु कोठारी कुल टीको, शहर सरवर छापुरगढ़ तीखो ॥ २ ॥ लघुवय माता साथे संजम लियोजी। उद्यम ज्ञान ध्यान वर कीधो, वारु समय वांच रस लीधो, डालगणि लख गणपद दीधो ॥ म० ३ ॥ वरषत वाणी सघन सुहामणीजी। बहु विध मनवंछित सुखकरणी, भातो पाप पंक पर-हरणी, चित धर सुनत तास दुःख टरणी ॥ ४ ॥ कीर्ति वेलो फेलो दशों दिशाजी, अक्षण पुरिन्दर निज वधु रहेलो, ते कहे सम मति मे चाल सहेलो, तिणं आपां रमस्यां दिहुं भेलो ॥ ५ ॥ कार्ति वोलो तूंतो भोलो पुरंदरोहि, मैं तो तुम साथे नहीं आवुं, थहो निश

सुमति संग सुख पावुं, गणपति छांड किहां नहीं जावुं ॥६॥ सुण इन्द्राणी वदन कुमलावणीजो, आवी पतिने एम प्रकाशे तेतो नहीं आवे तुम पासे, इम सुण हरि थयो अधिक उदासे ॥७॥ प्रभुता इन्द्र तणी पर आपणीजो, शीतलता शशिहर सम जानी, कंठ रजत सारद सुखदानी, पाणी विष कमला लहराणी ॥८॥ निशदिन वंछा तुम दरशण तणीजो, लाग रही मुझ तनमन मांयो, दिवस गिणत छिवे दरशन पायो, आजतो हूं बड बखत कहायो ॥ ९ ॥ तुम गुण सिंधु मुझ मति विंदुवोजी । मैं तो पार कदे नहीं पाऊं, पिण निज मनको हूंस पूराऊं, किंचित गुणकरी तोय रिझाऊं ॥ १० ॥ युग मुनि वत्सर सुचि कृष्ण अष्टमीजो । आयो सोहन शरण तिहारो, मस्तक कर धर द्यो रिझवारो, प्रभु अपनो विरुद विचारो ॥११॥

---



# अथ जिन कल्पी साधुकी ढाल लिख्यते ।

जिन कल्पी कष्ट उदेरिने लेवे । परिसाहा सहे सम परिणामोंरे ॥ आक्रोश विविध प्रकारना उपजे । तोइ उदेरि न जावे तिण ठामोरे ॥ शूरां वीरांरो शोभुद्ध मारग ॥ १ ॥ मास मास खमण कोइ करे निरन्तर । इतरा कर्म काटे एक छिनमेंरे ॥ वचन कुवचन सहे सम भावे । राग द्वेष न आणे मुनि मनमेंरे ॥ शू० ॥ २ ॥ मास सवा नव जीव रह्यो गर्भमेंरे । तो ए दुःख कितरा दिनकारे ॥ एम विचार सहे समभावे । शूर मुनि द्रढ मनकारे ॥ शू० ॥३॥ लाभ अलाभ सहे समभावे । वले जीतव मरण समानोरे ॥ निन्दा स्तुति सुख दुःख समचित । सम-गिणे मान अपमानोरे ॥ शू० ॥ ४ ॥ बाइस तेतीस सागर तांइ । जीव वसियो नरक मझारोरे ॥ तो किंचित दुःखसूं सुंदलगिरी । एम विमासे मण

गारोरे ॥ शू० ॥ ५ ॥ मेघ सरिषा मोटा मुनि-श्वर । कियो पादुप गमण संथारोरे ॥ खोलीमें जीव छतां तन त्याग्यो । एक मास पहली गुण धारोरे ॥ शू० ॥ ६ ॥ सालिभद्र नें धनें सरीषा । ज्यांरो सुख माल तन् श्रोकारोरे ॥ त्यांपिण मास मास खमण तप कीधा । बले पादुप गमण संथारोरे ॥ शू० ॥७॥ रोग रहित तीर्थंकरनो तन । ते पिण लेवै काष्ट उदिरोरे ॥ तो सहजांही रोगादिक उपना आइ । तो समा परिणामां सहे शूर बीरोरे शू० ॥ ८ ॥ इत्यादिक मुनि रहामों देखी । ते कष्ट पड्यां नहीं काचारे ॥ अल्पकालमें शिव सुख पामें । शूर शिरोमणी साचारे ॥ शू० ॥ ९ ॥ नरकादिक दुःख तिव्र वेदना । जीव सहि अनन्तो वारोरे ॥ तो किंचित वेदना उपना महामुनि । सहे आणी मन हर्ष अपारोरे ॥ शू० ॥१०॥ ए वेदनाथी हुवै कर्म निर्जरा ए वेदना थी कटै कर्मोरे ॥ पुन्यरा थाट बंधे शुभ जोगे । बलि हुवे निर्जरा धर्मोरे ॥ शू० ॥ ११ ॥ समचित वेदन सुखरो कारण । ए वेदनथी कटै कर्मोरे ॥ सुर शिवना सुख लहै अनोपम । बले हुवै निर्जरा धर्मोरे ॥ शू० ॥१२॥ सम भावे सह्यां होवै निर्जरा एकांत । असम भावे सह्यां होवे पाप

एकंतोरे ॥ ठाणा अंग चौथे ठाणे श्रीजिन भाष्यो । इम जाणी समचित सहै संतोरे ॥ श्रू० ॥ १२ ॥

इति सम्पूर्णम् ।

---

## ॥ अथ अनाथी मुनिको स्तवन ॥

राय श्रेणिक वाड़ी गया । दीठो मुनि एकंत ॥ रूप देखो अचरज थयो । राय पूछेरे कुण वृतान्त ॥ श्रेणिक राय हूं रे अनाथी निग्रंथ । मैतो लीधोरे साधुजी रो पन्थ ॥ श्रेणिक ॥ १ ॥ कोसम्बी नगरी हुंती । पितामुज प्रवल धन ॥ पुत्र परवार भर पूरस्यूं तिणरो हूं कुंवर रत्तन ॥ श्रेणिक ॥ २ ॥ एक दिवस मुज वेदना उपनी । मो स्यूं खमियन जाय । मात पिता झूरया घणा । न सक्यारे मुज वेदना वंटाय ॥ श्रेणिक ॥ ३ ॥ पिताजी म्हारे कारणे । खरच्या वहोला दाम ॥ तो पिण वेदना गई नहीं । एहवोरे अथिर संसार ॥ श्रेणिक ॥ ४ ॥ माता पिण म्हारे कारणे । धरती दुःख अथाय । उपावतो किया घणा । पिण म्हारेरे सुख नहीं थाय ॥ श्रेणिक ॥ ५ ॥

बन्धु पिण म्हारे हुंता। एक उदरना भाय॥ औषध तो बहु विध किया। पिण कारी न लागी काय॥ श्रेणिक॥ ६॥ बहिनां पिण म्हारे हुंती। बड़ी छोटी ताय। बहुविध लूण उवारतो पिण म्हारेरे सुख नहीं थाय॥ श्रेणिक॥ ७॥ गोरड़ी मन मोरड़ी। गारड़ी अवला बाल। देख वेदना म्हायरी न सकीरे मुझ वेदना बंटाय॥ श्रेणिक॥ ८॥ आंख्यां बहु आंसु पड़े। सिंच रही मुझकाय॥ खाण पाण विभूषा तजो। पिण म्हारेरे समाधी न थाय॥ श्रेणिक॥९॥ प्रेम विलुधी पदमणी। मुझस्यूं अलगी न थाय॥ बहुविध वेदना मैं सही। बनिता रहीरे बिललाय॥ श्रेणिक॥ १०॥ बहु राजवैद्य बुलाविया। किया अनेक उपाय॥ चन्दन लेप लगाविया। पिण म्हारेरे समाधी न थाय॥ श्रेणिक॥ ११॥ जगमें कोइ किणरो नहीं। तब मे थयोरे अनाथ॥ वितरागजीरे धर्म विना। नहीं कोइरे सुगतिरो साथ॥ श्रेणिक॥ १२॥ वेदना जावे मांहरी। तो लेऊं संजम भार॥ इम चिन्तवतां वेदना गइ प्रभातेरे थयो अणगार॥ श्रेणिक॥ १३॥ गुण सुण राजा चिन्तवे। धन २ एह अणगार॥ राय श्रेणिक समकित लीवो। वान्दी आयोरे नगर मझार॥ श्रेणिक॥ १४॥ अनाथी-

जीरा गुणगांवतां ॥ काटे कर्मांरी कोड़ । गुण सुण सुन्दर इम भणे । ज्याने वन्दुरे बेकरजोड़ ॥ अं गिक ॥ १५ ॥

—o—

श्रावक शोभजी कृत—

## श्रीभिक्षूगणिके गुणाकी ढाल ।

मोटो फंद छूण जीवरेरे । काल्क कारमो होय ॥ उलक्ष रह्यो निकल सकूं नहीरे । दर्शणरो पड्योरे विछोय ॥ स्वामीजीरा दर्शण किण विध होय ॥ १ ॥ कुटम्ब ऋद्धिस्यूं राचियोरे । अन्तराय सुजोय ॥ मंगलीक दर्शण श्रीपूज्यनारे । सुगत पहुंचावे सोय ॥ स्वा० ॥ २ ॥ संसारनो सुख दुःख भोगव्यांरे । कर्म तणो वंध होय ॥ दर्शण नन्दण वन जिसोरे । कर्म चिन्ता देवे खोय ॥ स्वा० ॥ ३ ॥ दान दया बोध बीजनेरे । हिरदे मे दीज्यो पोय । परदेशां गुण विस्तरेरे । ज्यूं सोनेमें रत्तन जड़ीय ॥ स्वा० ॥ ४ ॥ चोरी जारी बाद खोगण तणोरे । इण भव परभव होय ॥ खरचो पुदव भव तणोरे । श्रीपूज बिना कुण पूरोय ॥ स्वा० ॥ ५ ॥ साचे मोतीज्यूं

धायक श्रीपूज्यनारे। हिरदैं में लीज्यो पोय। ज्ञान सागर आयां बिनारे। जीव मैल किम धोय॥ स्वा०॥ ६॥ सोम दर्शण श्रीपूज्यनारे। हिरदैमे लीज्यो पोय॥ सागर ज्यूं गुण पूजनारे। गागर ज्यूं क्लेस टालीय॥ स्वा०॥ ७॥ गुण बिना दर्शण भेषनारे। कार २ डूबै सोय॥ पूज बिना दर्शण किंरा कररे। आप समा नहीं कोय॥ स्वा०॥ ८॥ पाषण्ड जाडो हुण भरतमें रे। भिक्षुजी दियो रे बिगोय॥ भिनो चीरज्यूं जुवान मरोड़नेरे ज्यूं चरचा में लियारे निचोय॥ स्वा०॥ ९॥ धुर्वों भ्रमर घासनींरे। कस्तुरी संग लिपटोय॥ ज्यूं चित दर्शण मांहिरो। आप हुसो लियोजी मनमोय॥ स्वा०॥ १०॥ मीन कादे में तड़ फेड़रे। कद मिलसी मुझ तोय॥ ज्यूं तड़ फड़े तुज श्राविकारे। कमल जेम कमलोय॥ स्वा०॥ ११॥ कृषणीरो मन मेहयोरे। बादल बरसे सोय। पपईया मोर पुकारता। ज्यूं रहे बाट रह्या सर्व जोय॥ स्वा०॥१२॥ दर्शण श्रीजी दुवारमेरे। सेवक दीपक जोय॥ भाग भलो जद जागसी। शोभो चरणा स्यूं कमल लगोय॥ स्वा०॥ १३॥

# आयुष टूटोको सान्धोको नहि रे को ढाल।

आयुष टूटो को सान्धो को नहि रे, तिण कारण मति करो प्रमाद रे। जरा आयांने शरणो को नहिरे, हिंसा टाली ने धर्म सम्भालरे ॥आ०॥१॥ कुटुम्ब कबीलो नारी कारणेरे, मत करो कोई जाड़ा पापरे। वीरतणी मरै सन्ध्या झुरसी रे, पूर्वभव घणो सहसी सन्ताप रे ॥ आ० ॥ २॥ धनगडियो लहिनो रह्यो लोक में रे, नागे पोता लग टूं बताय रे। जीभणो नयो आवे उतो बोलनो रे, रही हूंस मनसांरी मन मांयरे ॥आ० ॥३॥ ऊंचा चिणाया मन्दिर मालिया रे, दे दे जमींमें ऊंडी नीव रे। इकदिन ऊभा छोड़ी चालसी रे, सुखदुःख सहसी अपनो जीव रे ॥ आ० ॥ ४ ॥ चक्रवर्ती हलधर राणा केशवा रे, इसि बली इन्द्र सुरांरो नाथ रे। उगमिने २ सगला आथस्यां रे, जोयजो कांई अचरज वाली वात रे ॥ आ० ॥ ५ ॥ जुगलियांरे तीन पल्योपमनो आयुषोरे, लाम्बीज्यांरी तीनकोसरी कायरे। कल्पवृक्ष पूरे ज्यांने दशजातनारे, वादल जिम गया विलाय र ॥ आ० ॥ ६ ॥ भगवन्त चौवीसवां श्रीवर्द्धमानजी रे, शक्रेन्द्र बोल्यो इसड़ी वात रे। स्वामी दोयघड़ी आयुने वधारजोरे, जिमि अष्ट भस्मग्रह टल

जायरे ॥ भा० ॥ ७ ॥ वलता श्रीवीर जिनेन्द्र इसड़ी कहे रे, सुनरे शक्रेन्द्र माहरी वाय रे । तीन काल में बात हुई नहीरे, आयुषो बधारियो नहि जायरे ॥ भा० ॥ ८ ॥ अस्थिर संसार जाणी मुनि तज नीसरयार, करता मुनि नवकल्पी विहाररे । भारंडपक्षीनी दी ज्यांने उपमारे, नधरैमुनि ममता नेह लिगाररे ॥ भा० ॥ ९ ॥ चारित्र पाले रूडी रीति सूं रे, देवे वली अपनो छन्दा रोक रे । तुरत विराजे मुनि मुक्तिमें रे, यश लहे इहलोकने परलाक रे ॥ भा० ॥ १० ॥ शब्द रूप देखिने समता करो रे, मत करो कोइ भणियांरो अभिमानरे । चोथ ऋषिजी कहे शहर जालोर में रे, सूत्र थी मुझ होज्यो निस्तार रे ॥ ११ ॥

---

## अथ मुक्ति जानेकी डिग्री ।

❀ दोहा ❀

तीर्थङ्कर महावीरने, कौशल गणधर साज ।
कानून प्ररूप्या है दया, सब जीवन हित काज ॥ १ ॥
दान शील तप भावना, असल खुलासा सार ।
जिन पुरुषां धारण किया, पहुंचा मुक्ति मंझार ॥ २ ॥

चौदह सहस्र साधु हुए, आर्या छत्तीस हजार।
लाखां श्रावक श्राविका, पाया भव जल पार॥ ३॥

## चाल हीर रांझेके ख्याल की।

मेरी अदालत प्रभुजी कीजिये, जिन शासन नायक मुक्ति जाणेकी डिग्री दीजिये। (जि० टेक) खुद चेतन मुद्दई बना है, आठों कर्म मुद्दाइला। दावा रास्ता मुक्ति मार्गका, धोखा दे जाय टालाजी। जि० ॥ १॥ तप कागद स्टाम्प लिखाया, तलवाना क्षमा विचारी। सिझाय ध्यान मजमून बनाकर, अर्जी आन गुजारीजी। जि० ॥ २॥ मैं जाता था मुक्ति मार्गमे, कर्मोंने आय घेरा। धोखा देकर राह भुलाया, लूट लिया सब डेराजी। जि० ॥ ३॥ बहुत खराब किया कर्मोंने, चौरासीके मांही। दुःख अनन्ता पाया मैंने, अन्त पार कछु नाहींजी। जि० ॥ ४॥ सच्चे मिले वकील कानूनी, पंच महाव्रत धारी। सूत्र देख मसौदा कीन्हा, तब मैं अर्जी डारीजी। जि० ॥ ५॥ पांच सुमति तीन गुप्ति ये, आठों गवाह बुलाओ। शील असल है बड़ा चौधरी, उसको पूछ संगाओ जी। जि० ॥ ६॥ अर्जी गुजरी चेतन तेरी, हुआ सफीना जारी। हाजिर आयो जबाव लिखाओ,

लाखो सबूती सारोजी । जि० ॥ ७ ॥ आठों मुद्दाइ-लह हाजिर आये, मोह मुख्तार बुलाये । चार कषाय अरु आठ मदोंको, साथ गवाहीमें लाये जी । जिन शासन नायक झूठा दावा है चेतन जीवका ॥ ८ ॥ हमने नहीं बहकाया इसको, यह मेरे घर आया । कर्जा लेकर हमसे खाया, ऐसा फरेब मचायाजी । जि० ॥ ९ ॥ विषय भोगमें रमिया चेतन, घाटा नफा नहीं जाना । कर्जदार जब लारै लाग्या, तब लाग्या पछताना जी । जि० ॥ १० ॥ हाजिर खड़े गवाह हमारे, पूछिये हाल जु सारा । विना लियां कर्जा चेतनसे, कैसे करे किनाराजी । जि० ॥ ११ ॥ चेतन कहे सतावी मांहीं, सुन शासन सरदार । ईमानदार हैं गवाह हमारे, जाणे सब संसारजी । जि० ॥ १२ ॥ मैं चेतन अनाथ प्रभुजी, कर्म फरेबी भारी । जीव अनन्ते राह चलतको, लूट चौरासीमें डाराजी । जि० ॥ १३ ॥ बड़े बड़े पण्डित इन लूटे, ऐसा दम बतलाया । धर्म कहा अरु पाप कराया, ऐसा कर्ज चढ़ाया जी । जि० ॥ १४ ॥ हिंसा मांहीं धर्म बताया, तपस्या सेती डिगाया । इन्द्रिय सुखमें मग्न करीने, झूठा जाल फैलाया जी । जि० ॥ १५ ॥ ऐसा करो इन्साफ प्रभुजी, अपील होने न पावे । हक्करसी चेतन

को होवे, जन्म मरण मिट जावे जी। जि० ॥ १६ ॥ ज्ञान दर्शन करी मुंसफी, दोनोंको समझाया। चेतन-की डिग्री करदीनी, कर्मोंका कर्ज बतायाजी। जि० ॥ १७ ॥ असल कर्ज जो था कर्मोंका, चेतन सेती दिलाया। शुद्ध संयम जब करी जमानत, आगेका सूद मिटायाजी। जि० ॥ १८ ॥ आश्रव छोड़ संवर-को धारो, तपस्या से चित्त लाओ। जल्दी कर्ज अदाकर चेतन, सीधा मुक्तिको जाओजी। जि० ॥ १९ ॥ शुद्ध संयम जद करी जमानत, चेतन डिग्री पाई। फाल्गुन सुदि दशमी दिनमंगल, संवत् उगणीसै अठाईजी। जि० ॥ २० ॥

---

## करणी हो कीज्यो चित्त निर्मले की ढाल।

भव्य जीवा आदि जिनेश्वर विनऊं, सतगुरु लागूं पाय। भव्य जीवा मन वचन काया वश करो, छाण्डो चार कषाय। भव्य जीवा करणी हो कीज्यो चित्त निर्मले ॥ १ ॥ ( आंकड़ी ) भव्य जीवा मनुष्य जमारो दोहिलो, सूत्र सुणवो सार। भव्य जीवा साची श्रद्धा दोहिली, उत्तम कुल अवतार। भ० ॥ २ ॥ भव्य

जीवा मोह मिथ्यात्वरी नींदमें सूतो काल अनन्त। भव्य जीवा जन्म मरण युग पूरियो, ज्ञान बिना नवि अन्त। भ० ॥ ३ ॥ भव्य जीवा सिकियो इण संसार-में, ज्यों भड़भूजारो भाड़। भव्य जीवा निग्रन्थ गुरु हेला दिये, अबतो आंख उघाड़। भ० ॥ ४ ॥ भव्य जीवा नरक तणो दुःख दोहिलो, सुणतां थड़हड़ थाय। भव्य जीवा पापकर्म एकठा किया, मार अनन्ती खाय भ० ॥ ५ ॥ भव्य जीवा चन्द्र सूर्यरो दर्शन नहीं, दीसे घोर अन्धार। भव्य जीवा न्हासणने सेरी नहीं, जहां देखि जहां मार। भ० ॥ ६ ॥ भव्य जीवा अन्धो जीमण रातरो, करतां जीव मराय। भव्य जीवा भोभर विष्ठा जेहने, चांपे मूंढा मांय। भ० ॥ ७ ॥ भव्य जीवा परमाधामी देवता, ज्यांरी पन्द्रह जात। भव्य जीवा मार देवे एकण जीवने, करै अनन्ती घात। भ० ॥ ८ ॥ भव्य जीवा अर्थ अनर्थ धर्म कारणे, जल ढोल्यो बिन ज्ञान। भव्य जीवा बाहिर शुचि बहुला किया, माहें मैल अज्ञान। भ० ॥ ९ ॥ भव्य जीवा वैतरणी लोही राधनी, तिणरो तीखो नीर। भव्य जीवा तिणने डुबोबे तेहमें, छिन छिन होय शरीर। भ० ॥ १० ॥ भव्य जीवा ढांढा ज्यों चरतो सदा,

छेदतो, दया न आणो लिगार। भ० ॥ ११ ॥ भवा
जीवा वृक्ष तहां कूड़ सांभलो, तिणरे वैसाणे छाय।
भवा जीवा पान पडि तरवारसा टूक टूक होय जाय।
भ० ॥ १२ ॥ भवा जीवा धन्वामे खूंतो रहे, जूती
घररे भार। भवा जीवा लोह तणो रथ जोतरे, धरती
धूप अंगार। भ० ॥ १३ ॥ भवा जीवा परनी छाती
दाहदे, चोस्या वित्त बहुवार। भवा जीवा धन खाधो
कुटुम्बिया, सहे एकलो भार। भ० ॥ १४ ॥ भवा
जीवा हाथ पांव छेदन करे, नाखे अंग मरोर। भवा
जीवा पुकार करे किण आगले, वहां नही किणरो
जोर। भ० ॥ १५ ॥ भवा जीवा रङ्गरातो मातो
फिरे परनारी प्रसङ्ग। भवा जीवा अग्निवर्णी लोह
पुत्तली, चैठे तिणरे अङ्ग। भ० ॥ १६ ॥ भवा जीवा
पाप कर्म वोहला किया, कर कर मनरो जोग। भवा
जीवा वोले परमाधामी देवता, किसो हमारो दोष।
भ० ॥ १७ ॥ भवा जीवा घणा जीतवा सुख वंछवा,
सागर पल है मार। भवा जीवा विन भुगत्यां छूटे
नहीं, अर्ज करे वारम्वार। भ० ॥ १८ ॥ भवा जीवा
क्रोध मान माया लोभमे, छकियो वह्यो अन्याय।
भवा जीवा साध श्रावक वल्यो, देतो धर्म अन्तराय।
भ० ॥ १९ ॥ भवा जीवा जीव हणो धर्म जाणियो,

सेवा कुगुरु कुदेव। भवा जीवा निग्रन्थ मार्ग नवि ओलख्यो, ताणी कुलरीटेव। भ० ॥ २० ॥ भवा जीवा कपट करी धन मेलियो, चाड़ी चुगली खाय। भवा जीवा अभक्ष्य भक्ष्या जीवने हणो, न पाली छः काय। भव्य० ॥ २१ ॥

---

## * अन्तर ढाल *

—:o:—

( समझू नर विरला देशी )

कोई लोग मिथ्यात्वी त्यांने नहीं ज्ञान, वले पूरो नहीं विज्ञानरे। समझू नर विरला। ( आंकड़ी ) ॥ आज दोय तीर्थङ्कररे झगड़ो लागो, तेतो श्रावस्ती नगरीरे वागोरे ॥ स० ॥ १ ॥ ये दोनों माहोमांहीं वादमें बोले, एक एकरा पड़दा खोलेरे। स० ॥ वीर कहे म्हारो चेलो गोशालो, मोसूं मतकर झूठो झकालोरे। स० ॥ २ ॥ गोशालो कहे हूं थारो चेलो नाहीं, तें कूड़ी कथी लोकां मांहीरे। स० ॥ मैं तो साधपणो थां आगे नहीं लीधो, मैंतो गुरु तोने कदेय न कीधोरे। स० ॥ ३ ॥ वीर कहे गोशालो तीर्थङ्कर नाहीं,

तीर्थङ्करना गुणछे मो मांहीरे । स० ॥ गोशालो कहै हूं तीर्थङ्कर शूरो, ओतो काश्यप प्रत्यक्ष कूरोरे । स० ॥ ४ ॥ वीरने सम्मुख कह्यो गोशालो, तूंतो मो पहिलो करसी कालोरे । स० ॥ जब वीर कहे सुणरे गोशालो, करसी तूं मो पहिलो कालोरे । स० ॥ ५ ॥ आप आप तणा मत दोनों थापे, एक एकने माहोमांहीं उत्थापैरे । स० ॥ यांमे कुण साचो कुण मृषावाई, कोई कहे म्हांने तो खबर न कांईरे । स० ॥६॥ यांमें कोई कहे गोशालोजी साचो, यांने किण बिध जाणां काचोरे । स० ॥ यांमे उघाड़ी दीसे करामातो, तुरत कीधी वे साधांरी घातोरे । स० ॥ ७ ॥ इण देखतां वे इणरा बाल्या दोय चेलां, इणसूं पाछा न हुआ हेलारे । स० ॥ इणने खोटा कहता जब बोलतो सेंठो, पछे अणबोल्यो कांई बैठोरे । स० ॥ ८ ॥ गोशालोजी बोले गुंजार करतो, वीर पाछो बोले सोई डरतोरे । स० ॥ गोशालोजी सिंहतणीपर गूंज्या, वीरना साधु सगला धूज्यारे । स० ॥ ९ ॥ वीररी तो लोकां देखलीधी सिद्धाई, इणमें कला न दीखे कांईरे । स० ॥ जो सिद्धाई होवे तो देखावता यांने, जब ये पण ऊभा रहता क्यांनेरे । स० ॥ १० ॥ ओ तो इण ऊपर चलायने आयो, इण कोठग बागरे

मांयोरे । स० ॥ ओ शूर पणेतो दीसै दुगा मांई, दुगामें कमी न दीखे कांईरे । स० ॥ ११ ॥ जब पिण लोकांमें हूंतो दुसड़ो अन्धारो, ते बिकलांने नहीं विचारोरे । स० ॥ ओ गोशालो पाखण्डी प्रत्यक्ष पापी, तिणने दियो तीर्थङ्कर थापीरे । स० ॥ १२ ॥ कोई चतुर विचक्षण था तिणकाले, त्यां खोटो जाण्यो गोशालेरे । स० ॥ ओ गोशालो कुपात्र मूढ मिथ्या-ती, तिण कीधी साधांरी घातीरे । स० ॥१३॥ क्षमा शूरा अरिहन्त भगवन्त, त्यांरै ज्ञानतणो नहीं अन्तरे । स० ॥ ज्यांरा कोड़ जिह्वा कर नित्य गुण गावै, त्यांरो पार कदे नहीं आवैरे । स० ॥ १४ ॥ यां लक्षणांकर तीर्थङ्कर पिछाणो, तेतो भगवन्त महावीर जाणोरे । स० ॥ ये तो अतिशय गुणेकरी पूरा, यांने कदेय म जाणो कूड़ारे । स० ॥ १५ ॥ कोई तो भगवंतने जिन जाणे, ते तो एकान्त त्यांने बखाणेरे । स० ॥ कोई अज्ञानी गोशालेरी ताणै, ते तो जिनगुण मूल न जाणेरे । स० ॥ १६ ॥ कोई कहे दोनोंही साचा, आपांथी दोनों ही आछारे । स० ॥ आपांने तो यांरै झगड़ै में न पड़णो, सगलांने नमस्कार करणोरे । स० ॥ १७ ॥ कोई कहे दोनों ही कूड़ा, ते कर रह्या फेल फितूरारे । स० ॥ आप आप तणो मत बांधन

काजे, तिणसूँ झगड़ा करता नहीं लाजेरे । स० ॥ १८ ॥ ओ तो पेट भरणारो करैछे उपाय, लोकांने घालैछे फन्द मांयरे । स० ॥ इण विध कोई बोले अज्ञानी, ते तो भाषा काढे मनमानीरे । स० ॥१९॥ इसड़ो अन्धारो हूँतो तिणकाले, अशुभ उदय आयो न सम्भालेरे । स० ॥ तीर्थङ्कर थकां हुआ इसडा वेहदा, ते तो अनादि कालरा सेंहदारे । स० ॥ २० ॥ इमि सांभल उत्तम नरनारी, अन्तरङ्ग मांहीं करज्यो विचारी रे । स० ॥ पक्षपात किणरी मूल नहीं कीजै, साचो मार्ग ओलख लीजैरे । स० ॥ २१ ॥

---

## * अथ दश दानोंको ढाल *

### दोहा

दशदान भगवन्त भाषिया, सूत ठाणांग मांय ।
गुण निपन्न नामछे तेहना, भोलां ने खबर न काय ॥१॥
धर्म अधर्म दो मूलका, प्रसिद्ध लोकमें एह ।
आठां को अर्थ ऊंधो करै, मिश्र धर्म कहे तेह ॥२॥
मिश्र धर्म परूपता, कूड़ो वाद करन्त ।
आठांमें अधर्म कह्यो, साम्भलज्यो दृष्टन्त ॥३॥

आम नीमकी रूंखनी, जुदो जुदो विस्तार।
नीम निमोली तेल खल, नीमतणो परिवार ॥ ४ ॥
इमि हिज आठों दाननो, अधर्म तणो परिवार।
धर्म दानमें मिले नहीं, श्रीजिन आज्ञा बाहर ॥५॥
इतरामें समझो नहीं, तो कहूं भिन्न भिन्न भेद।
विवरा सहित बताइयां, मत कोइ करज्यो खेद ॥६॥

⊛ ढाल ⊛

कृपण दीन अनाथ ए, म्लेच्छादिक त्यांरी जाति ए। रोग शोक ने आर्त्त ध्यान ए, त्यांने देवे अनुकम्पा दान ए ॥ १ ॥ त्यांने देवे मूलादिक जमी कन्द ए, त्यांमें अनन्त जीवांरा वृन्द ए। तिण दिया कहे मिश्र धर्म ए, तिणरे उदय आया मोह कर्म ए ॥ २ ॥ लवण आदिक पृथ्वी काय ए, आपे अग्नि ढोले पानी बाय ए। शस्त्रादिक विविध प्रकार ए, इन दानसूं रुले संसार ए ॥ ३ ॥ बन्धीवानादिकने काज ए, त्यांने कष्ट पड्यां देवे साज ए। थोरी बावरी भील कसाइने ए, सचितादिक द्रव्य खवाइने ए ॥ ४ ॥ कोड़ावा देवें ग्रन्थ ताम ए, संग्रह दान छै तिणरो नाम ए। यह तो संसारनो उपकार ए, अरिहन्तनी आज्ञा बाहर ए ॥ ५ ॥ ग्रह करड़ा लग्या जाण ए, सुणी लागी पनोती आण ए। फिकर घणी मरवातणी ए, फिर

कुटुम्ब तणी जतनां भणी ए ॥ ६ ॥ भयनो घाल्यो देवे आम ए, भय दान छै तिणरो नाम ए। लेवै कुपात्र आय ए, तिणमें मिश्र किहांथी थाय ए ॥ ७ ॥ खर्च करै मुवारै केड़ ए, जीमाड़ै न्यातनै तेड़ ए। तीन वारा दिन अनुमान ए, चौथा कालुणी दान ए ॥ ८ ॥ वर्ष छः मासो श्राद्ध ए, जिम तिम करै कुल मर्याद ए। सूवां पहिलो खर्च करें कोय ए, घणां नै त्रप्त करै सोय ए ॥ ९ ॥ आरम्भ कियां नहीं धर्म ए, जीमायां बन्धसी कर्म ए। बुद्धिवन्त करज्यो विचार ए, यांमें संवर निर्जरा नही लिगार ए ॥ १० ॥ घणां री लज्जावश थाय ए, सांकड़े पड्यां देवें ताय ए। देवे सचित्तादिक धन धान्य ए, यह तो पांचमो लज्जा दान ए ॥ ११ ॥ यह तो सावद्य दान साक्षात ए, वली दियो कुपात्र हाथ ए। तिणमें कहै मिश्र धर्म ए, तिणथी निश्चय बंधसी कर्म ए ॥ १२ ॥ मुकलावा पहरावणी मोसाल ए, सगांने जोड़ जोड़ सम्भाल ए। त्यांने द्रव्य देवे यश काम ए, गर्व दान छै तिणरो नाम ए ॥ १३ ॥ कीर्तिया वादी मल्ल ए, रावलिया रामत चल्ल ए। नट भोपा आदि विशेष ए, दान देवे त्यांने अनेक ए ॥ १४ ॥ इण दानथी बन्धे कर्म ए, मूर्ख कहै मिश्र धर्म ए। जेहनो प्रत्यक्ष खोटी वात ए,

खोटी श्रद्धाने मूल मिथ्यात ए ॥ १५ ॥ गणिकादिक सेवे कुशील ए, दान देवे करावे कील ए। यह तो प्रत्यक्ष खोटो काम ए, अधर्म दान छै तिणरो नाम ए ॥ १६ ॥ सूत्र अर्थ सिखाय ए, शुद्ध मार्ग आणे ठाय ए। आपे सम्यक्त्व चारित्र एह ए, धर्म दान छै आठमो तेह ए ॥ १७ ॥ वले मिले सुपात्र आण ए, देवे निर्दूषण द्रव्य जाण ए। यह तो दान मुक्तिनो माग ए, तिण दिया दारिद्र जावें भाग ए ॥ १८ ॥ छः काय मारणरा त्याग ए, कोई पचखे आण विराग ए। अभय दान कह्यो जिनराय ए, धर्म दानमें मिलियो आय ए ॥ १९ ॥ सचित्तादिक द्रव्य अनेक ए, उधारा जिमि देवे विशेष ए। पाछो लेवारो मनमें ध्यान ए, नवमो काञ्चन्ति दान ए ॥ २० ॥ लेणायतने देवें एह ए, हांती नेतादिक तेह ए। पाछो लेवणरो एकान्त काम ए, कन्तिति दान छै तिणरो नाम ए ॥ २१ ॥ नवमे दशमे दानरी चाल ए, धुरिया बोरै-वालो ख्याल ए। ज्ञानी माने सावद्य मांय ए, तिणमें मिश्र किहांथी थाय ए ॥ २२ ॥ दश दानरी यह विचार ए, संक्षेप कह्यो विस्तार ए। वीरनी आज्ञामें दान एक ए, आज्ञा बाहिर दान अनेक ए ॥ २३ ॥ असंयति घर आवियो ए, निर्दूषण आहार वेरावियो

ए। तिणने दियां एकन्त पाप ए, भगवतीमें कह्यो ए॥ २४॥ धर्म अधर्म दान दोय ए, पिण जिन पाप ए। किमि जाणे मिथ्यात्वी जीव मिश्र म जाणो कोय ए। इमि ए, मूलमें नहीं सम्यक्त्व नींव ए॥ २५॥ आणीने करो विचार ए, आठ अधर्म तणो परिहार ए। घणा सूत्रांनी साख ए, श्रीवीर गया छे भाख ए॥२६॥

---

## ॥ चेतावनी ॥

चेत चतुर नर कहै तनैं सतगुरु, किस विधि तू ललचाना है। तन धन यौवन सर्व कुटुम्बो, एक दिवस तज जाना है। चेत०॥ १॥ मोह मायाकी वड़ी भालमें, जिसमें तू लोभाना है। काल अहेरी चोट चाकरी, ताक रह्यो नीशाना है। चेत०॥ २॥ काल अनादिरो तूंही रे भटक्यो, तो पण अन्त न आना है। चार दिनांकी देख चान्दनी, जिसमें तू लोभाना है। चेत०॥ ३॥ पूर्व भवरा पुण्य योग थी, नरको देही पाना है। मास सवा नौ रह्या गर्भमें, ऊन्धे मुख भूलाना है। चेत०॥ ४॥ मल मूतकी अशुचि कोथली, मांहें सांकड़ दीना है। रुधिर शुक्र-

नो आहार अपवित्र, प्रथम पणे तैं लीना है। चेत० ॥ ५ ॥ ऊंठ कोड़री सुई सारकी, ताती कर चोभाना है। तिणसूं अष्ट गुणी वेदना गर्भमें, देख्या दुःख असमाना है। चेत० ॥ ६ ॥ बालपणो थे खेल गंवायो, यौवनमें गर्वाना है। अष्ट प्रहर कीधी मद मस्ती, खोटी लाग लगाना है। चेत० ॥ ७ ॥ रङ्गी चङ्गी राखत देही, टेढ़ी चाल चलाना है। आठ पहर कीधो घर धन्धो, लग रह्या आर्त्तध्याना है। चेत० ॥ ८ ॥ मात पिता सुत बहिन भाणजी, तिरिया सूं दिल चीना है। वे नहीं तेरे तूं नहीं उनका, स्वार्थ लगी संगीना है। चेत० ॥ ९ ॥ अर्थ अनर्थ करी धन मेल्यो, घणांसूं बैर बंधाना है। लक्ष्मी तो तेरे लारे न चलसी, यहांकी यहां रह जाना है। चेत० ॥ १० ॥ ऊंचा ऊंचा महल चिणाया, करै घना कारखाना है। घड़ी एक राखत नहि घरमें, जालत जाय मशाना है। चेत० ॥ ११ ॥ धर्म सेती द्वेष न धरना, परभव सेती डरना है। चित्त आपनो देख मुसाफिर, करनी सेती तरना है। चेत० ॥ १२ ॥ छिन छिनमें तेरी आयु घटत है, अञ्जली जैसे झरना है। क्रोड़ों यत्न करै बहु तेरा, तो पण इक दिन मरना है। चेत० ॥ १३ ॥ साधु सन्तकी सुनी न

वाणी, दान पात्र न दीना है। तप जप क्रिया कछु न कीधी, नरभव लाभ न लीना है। चे० ॥ १४ ॥ चक्री केशव राजा राणा, इन्द्र सुरों का इन्दा है। सेठ सेनापति सबही मानव, पड्या कालके फन्दा है। चेत० ॥ १५ ॥ यौवन गंवाय बूढ़ा होय बैठा, तो पिण समय न आना है। धर्म रत्न तुझ हाथ न आयो, परभवमें पछताना है। चेत० ॥ १६ ॥

---

## ॥ कर्मनी सिज्झाय ॥

देव दानव तीर्थङ्कर गणधर, हरि हर नरवर सबला। कर्म प्रमाणे सुख दुख पाम्यां, सबल हुआ महा निबला रे। प्राणी कर्म समो नहीं कोई ॥ १ ॥ ( आंकड़ी ) आदीश्वरजीने कर्म अटाख्या, वर्ष दिवस रहा भूखा। वीरने बारह वर्ष दुख दीधा, उपना ब्राह्मणी कूखा रे। प्राणी० ॥२॥ बत्तीस सहस्र देशांरो साहिब, चक्री सनत्कुमार। सोलह रोग शरीरमें उपना, कर्म किया तनुछार रे। प्राणी० ॥ ३ ॥ साठ सहस्र सुत मार्या एकण दिन, जोधा जवान नर जैसा। सगर हुवो महादुःख नो दुखियो, कर्मतणा फल ऐसा रे। प्राणी० ॥ ४ ॥ कर्म हवाल किया हरि-

चन्दने, बेची सु तारा राणी। बारह वर्ष लग माथे आण्यो, नीच तणे घर पाणी रे। प्राणी० ॥ ५ ॥ दधिवाहन राजानी बेटी, चावी चन्दन बाला। चौपद ज्यों चौहटामें बेचो, कर्म तणा ये चाला रे। प्राणी० ॥ ६ ॥ सम्भूम नाम आठवां चक्री, कर्मां सायर नाख्यो। सोलह सहस्र यक्ष ऊभा देखें, पिण किणही नवि राख्यो रे। प्राणी० ॥ ७ ॥ ब्रह्मदत्त नाम बारहवां चक्री, कर्मांकीधो आन्धो। इमि जाणी प्राणी ये कांई, कर्म कोई मति बान्धो रे। प्राणी० ॥ ८ ॥ छप्पन करोड़ यादव नो साहिब, कृष्ण महाबली जाणी। अटवी मांहीं मुवो एकलड़ो, बिल बिल करतो पाणी रे। प्राणी० ॥ ९ ॥ पाण्डव पांच महा जूझारा, हारी द्रौपदी नारी। बारह वर्ष लग वन रड़वड़िया, भमिया जेम भिखारी रे। प्राणी० ॥ १० ॥ बीस भुजा दश मस्तक हुंता, लक्ष्मण रावण मार्‍यो। एकलड़े जग सहु नर जीत्यो, ते पिण कर्मां सूं हार्‍यो रे। प्राणी० ॥ ११ ॥ लक्ष्मण राम महा बलवन्ता, अरु सतवन्ती सीता। कर्म प्रमाणे सुख दुःख पाम्यां, बीतक बहुतसा बीता रे। प्राणी० ॥ १२ ॥ सम्यक्त्व धारी श्रेणिक राजा, बेटे बान्ध्यो मुसका। धर्मी नरने कर्मां धकायो, कर्मां सूं जोर न किसका रे। प्राणी० ॥१३॥

सती शिरोमणि द्रौपदी कहिये, जिन सम अवर न कोई। पांच पुरुषनी हुई ते नारी, पूर्व कर्म कमाई रे। प्राणी० ॥ १४ ॥ आभा नगरी नो जे स्वामी, साचो राजा चन्द। मांई कीधो पक्षी कूकड़ो, कर्मां नाख्यो ते फन्द रे। प्राणी० ॥१५॥ ईश्वर देव पार्वती नारी, कर्त्ता पुरुष कहावे। अहनिशि महल श्मशानमें वासो, भिक्षा भोजन खावे रे। प्राणी० ॥ १६ ॥ सहस्र किरण सूर्य्य परितापी, रात दिवस रहे अटतो। सोलह कला शशिधर जगचावो, दिन २ जाय घटतो रे। प्राणी० ॥ १७ ॥ इमि अनेक खंड्या नर कर्मे, भांज्या ते पिण साजा। ऋषिहर्ष कर जोड़िने विनवे, नमो नमो कर्मे महाराजा रे ॥ प्राणी० ॥ १८ ॥

---

## ॥ जीवा तू तो भोलो रे की ढाल ॥

---

मोह मिथ्यात्वकी नींदमे, जीवा सोयो काल अनन्त। भव भव मांहि तू भटकियो, जीवा ते साम्भल वृतन्त। जीवा तू तो भोलो रे, प्राणी इमि रुलियो संसार। जीवा० ॥ १ ॥ ऐसा कई अनन्त जिन हुआ, जीवा उत्कृष्ट ज्ञान अगाध। इण भवणी लेखो लियो, जीवा कौन बतावे थारी याद। जीवा० ॥ २ ॥ पृथ्वी

पानी अग्निमें, जीवा चौथो वायु काय। एक एक काया मध्ये, जीवा काल असंख्याता जाय। जीवा० ॥ ३ ॥ पांचवीं काया वनस्पती, जीवा साधारण प्रत्येक। साधारणमें तू वस्या, जीवा ते सांभलो सुविवेक। जीवा० ॥ ४ ॥ सूक्ष्म अग्र निगोदमें, जीवा श्रेणी असंख्याती जाण। असङ्ख्ता प्रतर एक श्रेणीमें, जीवा इमि गोला असंख्य प्रमाण। जीवा० ॥ ५ ॥ एक एक गोला मध्ये, जीवा शरीरअसंख्याता जाण। एक एक शरीरमें, जीवा जीव अनन्ता प्रमाण। जीवा० ॥ ६ ॥ तेमांथी अनादि जीवड़ा, जीवा मोक्ष जाव इगचाल। एक शरीर खाली न हुवे, जीवा न हुवे अनन्ते काल। जीवा ॥ ७० ॥ एक एक अभवी सङ्गे, जीवा भव अनन्ता होय। वली विशेषे जाणिये, जीवा जन्म मरण तूं जोय। जीवा० ॥ ८ ॥ दोय घड़ी काची मध्ये, जीवा पैंसठ सहस्र सौ पांच। बत्तीस अधिका जाणज्यो, जीवा यह कर्मानी खांच। जीवा० ॥ ९ ॥ छेदन भेदन वेदन वेदना, जीवा नरकी सही वारम्बार। तिणसेती निगोदमें, जीवा अनन्त गुणी विचार। जीवा० ॥ १० ॥ एकेन्द्री मांय थी निकल्यो, जीवा इन्द्रिय पाम्यो दोय। तव पुण्याई ताहरी, जीवा ते भी अनन्ती होय। जीवा० ॥ ११ ॥ इमि तेइन्द्रिय

चौइन्द्रिय जीवमां, जीवा वर्षे लाख ये जात। दुःख दीठा संसारमें, जीवा सुणता अचरिज वात। जीवा० ॥ १२ ॥ जलचर थलचर खेचर, जीवा उरपुर भुजपुर जात। शीत ताप तृषा सही, जीवा दुःख सह्या दिन रात। जीवा० ॥ १३ ॥ भूमि भ्रमन्ता जीवड़ो, जीवा पाम्या नर भव सार। गर्भावासमें दुःख सह्या, जीवा ते जाणे करतार। जीवा० ॥ १४ ॥ मस्तक तो हेठो हुवे, जीवा ऊपर रहे वेहूं पाय। आंख्यां आड़ी मुष्टि बेहूं, जीवा कृमि रह्या विष्ठा घर मांय। जीवा० ॥ १५ ॥ बाप वीर्य माता रुधिर, जीवा इसड़ो लिया थे आहार। भूल गयो जन्म्या पछे, जीवा सेवी करे अविचार। जीवा० ॥ १६ ॥ ऊठ करोड़ सुई लाल करे, जीवा चांपे रूंरूं माय। अष्ट गुणी हुवे वेदना, जीवा गर्भावासा रे माय। जीवा० ॥ १७ ॥ जन्मता हुवे करोड़ गुणी, जीवा मरता करोड़ां करोड़। जन्म मरणनी जीवनें, जीवा जाणज्यो मोटी खोड़। जीवा० ॥ १८ ॥ दश धनाव उपनो, जीवा इन्द्रिय हीणी होय। आयुषो थोड़ो हुवे, जीवा धर्म किसो विधि होय। जीवा० ॥ १९ ॥ कदाचित् नरभव पामियो, जीवा उत्तम कुल अवतार। देही निरोगी पायने, जीवा यों ही खोयो जमवार। जीवा० ॥२०॥ ठग फांसीगर चोरटा, जीवा

धीवर कमाई री न्यात। उपजीने न मूओ जिसो, जीवा ऐसो न रह्यो कोई जात। जीवा० ॥ २१ ॥ चौदह ही राजलोकमें, जीवा जन्म मरण री जोड़। खाली बालाग्रमात्र यह, जीवा ऐसो न रह्यो कोई ठौड़। जीवा० ॥ २२ ॥ यही जीव राजा हुवो, जीवा हस्ती बान्ध्या बार। कबहिक कर्म वशे, जीवा न मिले अन्न उधार। जीवा० ॥ २३ ॥ इमि संसार भमतो थको, जीवा पाम्यो सम्यक्त्वसार। आदरी ने छिटकाय दियि, जीवा जाय जमारो हार। जीवा० ॥ २४ ॥ खोटा देवज अड्डिया, जीवा लागो कुगुरु केड़। खोटा धर्मज आदरी, जीवा कीध चउगत फेर। जीवा० ॥ २५ ॥ कबहिक नरकि गयो, जीवा कब ही हुवो तू देव। पुण्य पापना फल थकी, जीवा लागो मिथ्यात्वनो टेव। जीवा० ॥ २६ ॥ ओगाने बले मूंमती, जीवा मेरु जितरो लोध। एक ही सम्यक्त्व विना, जीवा कार्य नहीं हुओ सिद्ध। जीवा० ॥ २७ ॥ चार ज्ञान तणा धणी, जीवा नरक सातवीं जाय। चौदह पूर्वनो भण्यो, जीवा पड़े निगोदने मांय। जीवा० ॥ २८ ॥ भगवन्त नो धर्म पाल्यां पछे, जीवा करणी ने जावे फोक। कदाचित् पड़वाई हुवे, जीवा अर्ध पुद्गल मांहे मोक्ष। जीवा० ॥ २९ ॥ सूक्ष्मने बादर पणे, जीवा मेली वर्गणा सात।

एक पुद्गल प्रावर्तनो, जीवा भोगी घणी छे वात। जीवा० ॥ ३० ॥ अनन्त जीव मुक्ते गया, जीवा टालो पाप दाप। नहीं गया नहीं जावसी, जीवा एक निगोदना मोख। जीवा० ॥ ३१ ॥ पाप आलोई आपणा, जीवा व्रत लाला रोक। तेथी देवलोक जावसी, जीवा पन्द्रह भव मांहि मोक्ष। जीवा ॥ ३२ ॥ एहवा भाव सुणी करी, जीवा श्रद्धा आणी नाय। ज्यूं आयो तिमिहिज गयो, जीवा लख चौरासी मांय। जीवा० ॥ ३३ ॥ कई उत्तम नर चिन्तवे, जीवा जाणे अस्थिर संसार। साचो मार्ग श्रद्धिने, जीवा जाये मुक्ति मंझार। जीवा० ॥३४॥ दान शील तप भावना, जीवा इणसूं राखो प्रेम। क्रोड़ कल्यान छे तेहने, जीवा ऋषि जयमलजी कहे एम। जीवा० ॥ ३५ ॥

---

## ॥ यौवन धन पावणाको ढाल ॥

हाड़ चामका बना रे पुतला, भीतर भरया रे भंगडारा, ऊपर रङ्ग सुरङ्ग लगाया, कारीगर कर्त्तारा। यौवन धन पावणा दिन चारा। ओजी याको गर्व करे सो गंवारा ॥ १ ॥ पशुकी चामका बनत पन्हैया,

नौबत और नगारा। नरकी तो चाम कछु काम नहीं आवे, जल बल ह्वा जायगा छारा। यौ० ॥ २ ॥ यह संसार सकल विधि झूठो, झूठो सब परिवारा। कहत कबीर सुनो भाई जीवो, प्रभु भजे निस्तारा। यौ० ॥ ३ ॥

---

## ॥ उपदेश पच्चीसी ॥

( जुहारा जाटका गढ़ जैपुर बांकारे एदेशी )

चौरासीमे चाक ज्योंरे, करी करी कर्म कठार। घरटो ज्यों फिरियो घणोरे, पाम्यो दुःख अघोर। सुज्ञानी जीवड़ा करणी भल कीजेरे ॥ १ ॥ काज सरे करणी कियांरे, भाष गया भगवन्त। अल्प दुखांने आदरयांरे, आगे सुख अनन्त। सु० ॥ २ ॥ सतगुरु सीख माने नहीरे, राखे खोटो रूढ। पुण्य हीनाते आपड़ारे, महा मिथ्यात्वी मूढ। सु० ॥ ३ ॥ पाप करीने प्राणियांरे, नरकां करे निवास। भूंडा फल तहां भोगवेरे, नाखे हिये निःश्वास। सु० ॥ ४ ॥ पाप चितारे पाछलारे, अधर्मी सुर आय। जिमि कीधा कर्म जीवड़ेरे, तिमि भुगतावे ताय। सु० ॥ ५ ॥ रोवे झूरे रांकज्योंरे, अधिका दुःख अनन्त। यम गाढ़ा

वैरी जिसा रे, पीड़ा वहुत करन्त । सु० ॥ ६ ॥ वर्ष दशहजारनीरे, जघन्य आयुषो जाण । उत्कृष्टो सागर तेतीसनारे. भाष गया जगभाण । सु० ॥ ७ ॥ नीठ नरकांसूं नीसर्या रे, तिर्यञ्च मांहीं तास । भांति भांति दुःख भोगवे रे, सूत्र मांही समास । सु० ॥ ८ ॥ हलका कर्म पड्या हुवे रे, पुण्य तणे प्रभाव । माणस हुवे मोटकारे, मखरा सरल स्वभाव । सु० ॥ ९ ॥ नाड़ा नहीं कर्म जेहने रे, आय मिले अणगार । पांच महाव्रत पालता रे, धीरा महा गुणधार । सु० ॥१०॥ दयावन्त ऋषि देखने रे, लुल लुल लागे पाय । प्रदक्षिणा देई प्रेमसूं रे, नीचो शीश नमाय । सु० ॥११॥ साधुजी सूत्र साखथी रे, दे रूड़ा उपदेश । काया माया कारमी रे, राखो धर्मरी रेश । सु० ॥ १२ ॥ साधु वचन सुणी हुलसे रे, घटमें आवे ज्ञान । सुख सगला संसारना रे, जाण्या जहर समान । सु० ॥१३॥ वैराग्ये मन वालने रे, साधपणो ले सार । उत्तम केई आदरे रे, विधि सेती व्रतवार । सु० ॥१४॥ करणी कर कर्म काटने रे. पूरा संच्या पुण्य थाट । दया पाल्यां हुवे देवता रे, गहगा सुख गह गाट । सु० ॥ १५ ॥ देवाङ्गना घनो दीपती रे, जपे जय जयकार । पल सागर लगि प्रेमसूं रे, सुख विलसे संसार । सु०

॥ १६ ॥ पुण्यवन्त पामे बलो रे. उत्तम कुल अव-
तार । घर सम्पत्ति हुवे घणी रे, बहुत बजावे बहार ।
सु० ॥ १७ ॥ चारित्र लेइ चूंपसूं रे, आठ कर्म करि
अन्त । पामे परम गति पांचवीं रे, अविचल सुख
अनन्त । सु० ॥ १८ ॥ साधुजी चन्दन सारखा रे,
टाले तन मन ताप । निर्भागी वन्दे नही रे, पोते भारी
पाप । सु० ॥ १९ ॥ साधुजी नावां सारखा रे, पहुं-
चावे भव पार । नेड़ा पिण ढूकै नहीं रे. निर्भागी
नर नार । सु० ॥ २० ॥ भिन्न २ भेद भाषि भलाजी,
उपकारी अणगार । निर्बुद्धि समझे नहीं रे, घटमें
घोर अन्धार । सु० ॥ २१ ॥ वेश्या सङ्गति बेसतां रे,
व्रतरो होय विनाश । शुद्ध समकित विनशे सही रे,
पाखण्डियां रे पास । सु० ॥ २२ ॥ एक घड़ी आधी
घड़ी रे, साधुनी संगति थाय । चेलायती नामे चोर
ज्यों रे, जीव भलो गति जाय । सु० ॥ २३ ॥ संवत्
अठारहसै साठमै रे, वदी आश्विन सोमवार । बारस
तिथि बीदासरे रे, आखी ढाल उदार । सु० ॥ २४ ॥
उपदेश पचीसी ओपती रे, जोड़ी जुगते जाण । ऋषि
चन्द्रभान कहे मने रे, चेतो चतुर सुजाण । सु०
॥ २५ ॥

---

## ॥ सुगुरु पच्चीसी ॥

——:०:——

सुगुरु पिछाणो इण आचारे, सम्यक्त्व जेहने शुद्धजी। कहणी करणी एकज सरखी, अहनिशि धर्म विलुब्धजी। सु० ॥ १ ॥ निरतिचार महाव्रत पाले, टाले सगला दोषजी। चारित्रसूं लयलीन रहे नित्य, छिनमें सदा सन्तोषजी। सु० ॥ २ ॥ जीव सहूना जो छे पीहर, पीडे नहीं षट काय जी। आप वेदन पर वेदन सरीखी, न हणे न करे घाय जी। सु० ॥३॥ मोह कर्मने जे वश न पड़े, नीरागी निर्माय जी। जयणा करतो हलवे चाले, पूंजी सूझी पायजी। सु० ॥ ४ ॥ अरहो परहो दृष्टि न देखे, न करे चालतां वातजी। दूषण रहित सूझतो देखे, तो लिये पाणी भातजी। सु० ॥ ५ ॥ भूख तृषा पीड्यां दुख पीड़े, छूटे जो निज प्राणजी। तो पिण अशुद्ध आहार न लेवे, जिनवर आप प्रमाणजी। सु० ॥ ६ ॥ अरस नीरस आहार गवेषे, सरस तणी नहिं चाहजी। इम करतां जो सरस मिले तो हर्ष नहीं मन मांहजी। सु० ॥७॥ शीत काले शीत सहु सूखे, ऊनाले रवि तापजी। विकट परिसह घट अहियासे, नाणे मन सन्तापजी। सु० ॥ ८ ॥ मार कूट करे उपद्रव, कोई कलङ्क दे

शीशजी । कर्म तणा फल जाणी उदी रे, पिण नाणे मन रीस जी । सु० ॥ ९ ॥ मन वच काया जे नवि डग्गडे, छांगडे पांच प्रमाद जी । पांच प्रमाद संसार वधारे, जाणे ते निःस्वाद जी । सु० ॥ १० ॥ सरल स्वभाव भावे मन रुड़े, न करे वाद विवाद जी । चार कषाय कर्मना कारण, वर्जे मद उन्माद जी । सु० ॥ ११ ॥ पाप स्थान अठारह वर्जे, न करे तासु प्रसङ्ग जी । विकथा मुख थी चार निवारे, सुमति गुप्ति सुरङ्ग जी । सु० ॥ १२ ॥ अङ्ग उपाङ्ग सिद्धान्त बखाणे, दे सूधो उपदेश जी । सूधे मार्गे चाले चलावे, पंचाचार विशेष जी । सु० ॥ १३ ॥ दश विध यति धर्म जिन भाष्यो, तेहना धारणहारजी । धर्म थकीजे किमि ही न चूके, जो हुए क्रोड़ प्रकार जी । सु० ॥१४॥ जीव-तणी हिंसा जे न करे, न वदे मृषावाद जी । तृणमात्र अण दीधो न लेवे, सेवे नहीं अब्रह्मजी । सु० ॥ १५ ॥ नव विधि परिग्रह मूल न राखे, निशि भोजन परिहार जी । क्रोध मान मायाने ममता, न करे लोभ लिगार जी । सु० ॥ १६ ॥ ज्योतिष आगम निमित्त न भाखे, न करावे आरम्भ जी । औषध न करे नाड़ी न जोवे, सदा रहे निरारम्भजी । सु० ॥१७॥ डाकिनी शाकिनी भूतणी न काढ़े, न करे हलवो हाथ जी । मन्त्र यन्त्रनी

राखड़ी करी ते, नवि आपे परमार्थ जी। सु० ॥ १८ ॥ विचरे ग्राम नगर पुर सगले, न रहे एकण ठाम जी। चौमासो ऊपर चौमासो, न करे एकण ग्राम जी। सु० ॥ १९ ॥ चाकर नौकर पास नवि राखे, न करावे कोई काज जी। न्हावण धोवण वेश बणावण, नहीं करे शरीर नो साज जी। सु० ॥ २० ॥ व्याज वट्टानो नाम न जाणे, न करे वणिज व्यापार जी। धर्म हाट माण्डी ने बैठा, वणिजे पर उपकार जी। सु० ॥२१॥ ते गुरु तरें औरांने तारें, सागर मां जिमि जहाज जी। काष्ठ प्रसङ्गे लोह तरे जिमि, तिमि सुगुरु सङ्गति पाज जी। सु० ॥ २२ ॥ सुगुरु प्रकाशक लोचन सरिखा, ज्ञान तणा दातार जी। सुगुरु दीपक घट अन्तर केरा, दूर करे अन्धकार जी। सु० ॥ २३ ॥ सुगुरु अमृत सरीखा शीतल, देय अमर गति वासजी। सुगुरु तणी सेवा नित्य करतां, छूटे कर्मनो पाशजी। सु० ॥ २४ ॥ सुगुरु पचासी श्रवणे सुणीने, करज्यो सुगुरु प्रसङ्ग जी। कहे जिन हर्ष सुगुरु सुपसाये, ज्ञान हर्ष उछरङ्गजी। सु० ॥ २५ ॥

———०———

# ॥ कुगुरु पच्चीसी ॥

श्रीजिनवाणी हिये धरो, कुगुरु तणी संगति परिहरो। लोह खीलारां साथी जेह, कुगुरु तणा छे लच्छन एह ॥१॥ कालो सांप कुगुरु स्यूं भलो, एक बार करे मामलो। कुगुरु भवोभव दुःख देह। कुगुरु ॥ २ ॥ पृथ्वी पाणी अग्नि ने वाय, वनस्पती छठो त्रस काय। एह तणी रक्षा न करेह। कुगुरु० ॥ ३ ॥ पापतणा थानक अठार, तेतो सेवे वारम्बार। संयमलार उड़ावे खेह। कुगुरु० ॥ ४ ॥ धुरसूं पञ्च महाव्रत धारे, सर्व सावद्य त्याग उच्चारें। चारित्र भांजे रंजे देह। कुगुरु० ॥ ५ ॥ परिग्रह सेती राखे मोह, धनने काजे करे पर द्रोह। प्रभु वचसूं बीहे नवि जेह। कुगुरु० ॥ ६ ॥ अशनादिक चारों आहार, राते पिण न करे परिहार। दोष दुर्गतिनो विधारी देह। कुगुरु० ॥७॥ पाणी काचो ने वावरे, आपतणो दूषण ढ़ावरे। चारित्र भंज्या रंजन देह। कुगुरु० ॥ ८ ॥ मोटी पदवी बाजे घणी, लोकां मांहे प्रभुता घणी। तेपण कारणी खोटी करेह। कुगुरु० ॥ ९ ॥ पावा दिवरावे वीटणा, गुण हीना ने अवगुण घणा। गृहवासीनी परे

वसेह। कुगुरु० ॥ १० ॥ खीर शक्कर घरमागा वड़ी, गर्व हिये विभूषा करी। खाद्य मिलन रा सांसो धरेह। कुगुरु० ॥ ११ ॥ गृहस्थ जिसि करे व्यापार, वेचे वस्त्र पुस्तक भार। व्याज वटे धन उपजावेह। कुगुरु० ॥ १२ ॥ आठ पहरने साठ घड़ी, पांच प्रमाद सूं प्रीतड़ी। क्रिया पड़िकमणो न करेह। कुगुरु० ॥ १३ ॥ वैठिया पोठिया चलावे भार, गाड़ी वैठी करे विहार। ईर्या सुमति किसी पालेह। कुगुरु० ॥ १४ ॥ हंसे गुस्से वोले फारसी, न्हाय धोय जोवै आरसी। रङ्गा चङ्गा रहे निःसन्देह। कुगुरु० ॥१५॥ अभक्ष्य आहार ने आड़ा पड़े, सीख दिया तो उलटा लड़े। आपानन्द न पचखाणेह। कुगुरु० ॥ १६ ॥ सेवे देवी दुर्गा मात, वरणी करे वेसे नय रात। दुष्ट जाप दिल मांह करेह। कुगुरु० ॥ १७ ॥ रात दिवस औषध आरम्भ, गोली चूर्ण करे मन रङ्ग। नाड़ी तिगंछा वैद्यना करेह। कुगुरु० ॥१८॥ विषय किलोल कथा वाहे चरित्र, वांचे श्रान करे अपवित्र। शुद्ध कथा न समझावेह। कुगुरु० ॥ १९ ॥ मोलें न चालें सूधे राहा, औरां भ्रह चलावे काहा। कामणा चोराहा देणेह। कुगुरु० ॥ २० ॥ गश्त माल कर पैसा लोए, कामणा मोह वश करदीए। पाप दृष्ट कर पेट भरेह।

कुगुरु० ॥२१॥ मुखसे कहैं अमेक्षां यती, पिण आचार न जाने एक रती। अणाचारी चाल चालेह। कुगुरु० ॥ २२ ॥ पापी श्रमण पीड़ पाप भरेह, शुद्ध साधांरी निन्दा करेह। नरका दुःखांसूं नहीं डरेह। कुगुरु० ॥ २३ ॥ कुगुरु पचीसी जाणो खरी, कहे जिन हर्ष कुमति परिहरी। सुगुरु सेवे भव जल तिरेह। कुगुरु० ॥ २४ ॥

---

## * स्त्री चरित्र की ढाल *

---

ढाल ६ ठो नणदल हे नणदल एदेशी।

सतीयां तो सीता सारषी ज्यांरा जिनवर किया बखांण भवियण कुसती कपिला सारषी त्यांरि कर लीज्यो पिछांण भवियण चरित्र सुणों नारी तणां ॥१॥ छोड़ो संसार नों फंद। भ०। सीलवंता नर सांभले ते पांमें परम आणंद। भ० च० ॥ २ ॥ कुसती में औगण घणां। भाख्या श्री जिनराय। भ०। थोड़ासा परगट करूं ते सुणज्यो चितलाय। भ० च० ॥ ३ ॥ नारि कुड़ कपट निं कोथली औगणां नों भंडार। भ०। कलह करवा नैं सांतरि भेद पड़ावणहार। भ० च०

॥ ४ ॥ देहलो चढ़तो डिगपडे चढ़ ज्यावे डुंगर असमान । भ० । घरमें वैठो डर करै राते जाय मसांण । भ० च० ॥ ५ ॥ देख बिलाड़ ओदकै सिंघनें सन्मुख जाय । भ० । साप उसीसे दे सोवै ऊंदर स्युं भौडकाय । भ० च० ॥ ६ ॥ कोयल मोर तणो परै बोलै मीठा वोल । भ० । भीतर कडवि कुटकसि बाहिर करै किलोल । भ० च० ॥ ७ ॥ खीणा रोवै खिण मैं हंसे खिण मुख पाडै वूंब । भ० । खिण राचे विरचै खिणैं खिण दाता खिण सूंम । भ० च० ॥ ८ ॥ धर्म करतां धुंकल करै ऐसो नार अलाम । भ० । बन्दर ज्युं नचावे निज कंथ नैं जाणैक असल गुलाम । भ० च० ॥ ९ ॥ नारि नैं काजल कोटडी ए वेहुं एकज रङ्ग । भ० । काजल नर कालो करै नारि करै सिल भंग । भ० च० ॥१०॥ नारी नैं वन वेलड़ी दोनूं एक स्वभाव । भ० । कंटक रुंख कुसील नर तिण स्युं वेहुं लग ज्यात । भ० च० ॥ ११ ॥ नाम छै अवला नारनों पण सवलि छै इण संसार । भ० । सवला सुर नर तेहनें नीसला कर दीया नार । भ० च० ॥ १२ ॥ सुर नर किन्नर देवता त्यानैं पिण वस कीया नार । भ० । नाख्या नरक निगोदमें त्यांरि तो वस्व नैं वार । भ० च० ॥ १३ ॥ नैण वैण नारी तणां वचनज तीखा मेल ।

भ० । अंग तीखो तरवार ज्युं ईण मार्यो सकल संकील । भ० च० ॥१४॥ बिरची तो बाघण ज्युं बुरी स्वो अनरथ मूल । भ० । पाप करी पोते भरे अंग उपजावें शूल । भ० च० ॥१५॥ मोर तणीं पर नेहनां बोले मीठा बोल । भ० । साप सैं पूछा ईगले पाडलेवै नर भोल । भ० च० ॥ १६ ॥ पुरुष पोते कपडा जोसो नरगुण नंवि भांत । भ० । नारी कातर बस पड्यां काटे है दिन रात । भ० च० ॥१७॥ बाघण बुरी बन मांयली बिलगी पकडि खाय । भ० । नारी बाघण बस पड्यां नर न्हासो किहां जाय । भ० च० ॥१८॥ फाटां कांनांरी जोगणीं तिन लोकनैं खाय । भ० । जीवंती चुण्टै कालजो मुवां नर्क ले जाय । भ० च० ॥ १९ ॥ नारी लखणां नाहेरि करै वचनरी चोट । भ० । केइक सन्त जिन उवस्या लिधी दया नीं ओट । भ० च० ॥ २० ॥ तीया मदन तलावडी डुब्यो बहु संसार । भ० । केइक उत्तम नर उवस्या सत गुर वचन सम्भाल । भ० च० ॥२१॥ जिम जलोक जल मांयेलि तीम नारी पिण जांण । भ० । वालागी लोही पियै । नारी पियै निज प्रान । भ० च० ॥२२॥ राता कपडा पहरै नैं काठा बांध्या माथारा केस । भ० । हांतां मैंस्यो लगाय नैं ईण ठगोरि ठगीयो सारो देस । भ०

च० ॥ २३ ॥ लोक कहै ग्रहै वारसों लागां हणों प्राण। भ०। नाखै नरक निगोदमैं नारी नव ग्रेह जांण। भ० च० ॥ २४ ॥ इण संसार असार मैं तिण मैं माटि गाल। भ०। सांणस खोडै मारी जै गावै टोडर माल। भ० च० ॥ २५ ॥ नगर उजीणीं नों राजीयो हरचंद नामैं राय। भ०। सोमला उपर मोहियो नाख्यो नंदियै वुहाय। भ० च० ॥ २६ ॥ जहर दियो निज कंथ नैं नाम जसोदा नार। भ०। कंथ मार काष्टे चढ़ी गई नरक मंझार। भ० च० ॥२७॥ ब्रह्म-दत्त चक्रव्रत वारसों तेहनौं चुलणीं मात। भ०। विपैरी वाहि थकी करवा मांडि पुत्र नौं घात। भ० च० ॥ २८ ॥ परदेसी राजा तणों सुरीकंथा नार। भ०। स्वार्थ न पुगो जांण नैं मार्यो निज भरतार। भ० च० ॥ २९ ॥ वरस वारै वन सेविया लिछमण नैं श्रीराम। भ०। दसरथ दुख सह्या घणां तेतो कैके-इरा काम। भ० च० ॥ ३० ॥ कुणांक वहल कुमारकै साच्यो माहा संग्राम। भ०। हार हाथी नैं कारैंणै तेतो पद्मावति रा काम। भ० च० ॥ ३१ ॥ धारणीं नाथ धुजावियो असीनारि अजोग। भ०। मुंज राजा तणो क्षय कियो ते पिण नारी तणों संजोग। भ० च० ॥३२॥ माहासतक श्रावक वरे हुई रेवंती नार।

भ० । भीष्ट करवा भरतार नैं आई पोसा मंझार । भ० च० ॥ ३३ ॥ देवदत्त सुनार नां पुत्रनी हुई कुपातर नार । भ० । देव छलो नैं धीज उतरी सुसरा नैं झुठो पाड । भ० च० ॥ ३४ ॥ कपिला पटराणीं राजातणीं तिण कोधो माह्णतस्युं प्रीत । भ० । तिण मालदे नाहक मरावीयो हुई बहुत फजीत । भ० च० ॥३५॥ अभिया राणीं नैं कपिला ब्राह्मणी सेठनैं दीया उपसर्ग अनेक । भ० । सेठ सुदर्शण चलो योंहीं मन मैं आंण बिबेक । भ० च० ॥ ३६ ॥ ओगुण कह्या कुसत्यां तणां कहतांनैं आवै पार । भ० । सतीयां रा गुण छै अति घणां त्यांरो तो बहुत बिस्तार । भ० च० ॥ ३७ ॥ मठै कपिलारै ओगणा तणों चाल्यो छै इधकार । भ० । सेठनै अंगस्युं भीडीयो पिण सेठन चलीयो लिगार । भ० च० ॥ ३८ ॥

॥ दुहा ॥

नर नारी दोनुं सरिखा मिल्यां अधिको बधे सनेह । सुगणांनैं नोगुंणो मीलै तो तटकै तुटै नेह ॥ १ ॥ सेठ डरपे सर्व नारस्युं तिणनैं उपसर्ग उपज्यो जांण । एक मासमैं च्यार पोसा करै राते जाय मसांण ॥ २ ॥ कर्म धर्म संभालतां सुखे गमावे काल । किण विध उपसर्ग उपजै किण विध आवै आल ॥ ३ ॥ धाती वाह्मन

राजातणीं पटरांणी अभिया नार । रूपे रंभा सारषी सुख भोगवे संसार ॥ ४ ॥ तिण चंपा नगरी बाहिरे ईसांण कुंणरे मांय । बाग एक छै रलियां मणों छै उत्तम सुखदाय ॥ ५ ॥ ते फल्यो फुल्यो रहै सदा पिण वसंतरुत विशेष । तिहां नरनारी अनेक क्रिड़ा करै सुख पामैं नीजरां देख ॥ ६ ॥ अभिया रांणीं तिणसमैं आई वसंतरुत जांण । बाग सुंण्यो फुल्यो फल्यो जब बोलै एहवी वांण ॥ ७ ॥

---

## सुदर्शण सेठ के बखान की ॥ ढाल ३२ वीं ॥

( आज आणंद मन उपैनों सुण प्राणीरे एदेशी )

मनरो मनोरथ पूरो थयो । सुंणप्रांणीरे । मन-चिंतावियां सरीया काज आज सुंण प्रांणीरे । जगमें जस फैल्यो घणों । सु० । म्हांरी रही सीलस्युं लाज । आ० ॥ १ ॥ संजम पाखे तूं जीवड़ा । सु० । पामैं नहीं भव पार । आ० । जनम मरण करतो थको । सु० । भमीयों ईण संसार । आ० ॥ २ ॥ कबु एक नरक निगोद में । सु० । कबु एक तिर्यंच मंझार । आ० । कबु एक सुर नर देवता । सु० । ईण रीतै भमीयों संसार । आ० ॥३॥ कबु एक ईष्ट संजोगीयो ।

सु० । कबु एक इष्ट वियोग । आ० । कबु एक भोग न भोगव्या । सु० । कबु एक अति घणों सोग । आ० ॥ ४ ॥ इण रीते भमतो थको । सु० । मिट्यो नहीं भ्रम जाल । आ० । अबै अपूरव पांमीयों । सु० । श्री जिनधर्म संभाल । आ० ॥५॥ धर्म तणां जैतन करो । सु० । अब इसो अवसर पाय । आ० । धर्म विहुंणां मानवीं । सु० । गया जमारो गमाय । आ० ॥ ६ ॥ अब पंच महाव्रत आदरुं । सु० । छोड़ीनें परिग्रह-वास । आ० । बारे भेदे तपतपुं । सु० । ज्युं पामुं सिवपुर बास । आ० ॥ ७ ॥ इम भावतां भावनां । सु० । जाग्यो अतिही वैराग । आ० । जो इहां साध पधारसी । सु० । तो करस्युं संसार नां त्याग । आ० ॥ ८ ॥ इम भावनां भावतां । सु० । साधु बाट जोवै तांह । आ० । तो संजम लेस्युं निश्चै करी । सु० । इणमें शंका नहीं तिलकाय । आ० ॥ ९ ॥ सुध परणांमां भावै भावनां । सु० । दुवध्या दुरेटाल । आ० । साचे मन भावै भावनां । सु० । सफल बीते ते काल । आ० ॥ १० ॥

❀ दोहा ❀

तिण कालेनैं तिण समैं घोनांणीं अणगार । धर्मघोष थिवर समोसऱ्या । साथे साधांरो बहु परिवार

नहीं वंदिया दान देवानैं सुंबजरे। ते भिक्षा मांगत घर २ फिरै भटकै भांड जिम डुंमजरे॥ अ०॥ १३॥ साधुनैं वांद्या भल भावस्युं दीधो अढ़लक दांनजरे। तेतो भरथेसर जांणज्यो ज्यांरो पर सिधलोकमें नांमव रे॥ अ०॥ १४॥ साधांनैं वांद्यां थकां कटै करमांरा फंदजरे। नीच गोतरो चय करै ऊंच गोतरो वंदजरे॥ अ०॥ १५॥ चोथी गत देवता तणीं भाषी श्रीमुनि-रायजरे। सुख तिहां नित भोगवे कुंण कर्म उपजे जायजरे॥ अ०॥ १६॥ वैराग संजम पालै सदा उर श्रावकरो धर्मजरे ते स्वर्ग लोकमें उपजै बांधिनैं सुभ कर्मजरे॥ अ०॥ १७॥ उर अकांम निरजरा करी अत्यांन तप करै जांणजरे। ते सील पालै लज्या करी ते उपजै वेमांणिकजरे॥ अ०॥ १८॥ पांचमी गत सिधां तणीं अनंत सुखांरी खांणजरे। कोण करणी कर उपजै सिद्ध गत मांहै आंणजरे॥ अ०॥ १९॥ पंच महाव्रत आदरैं सहै परिसावीस दोयजरे। बारै भेदे तप तपै तेहनैं सिद्धगत होयजरे॥ अ०॥ २०॥ देव अरिहंत नैं ओलख्या ओलख्या गुरु निग्रंथजरे। धर्म दयामय आदरै एहीज मुक्तारो पंथजरे॥ अ० ॥ २१॥ तीन कालनां सुखदेव तांतणां भेला कीजै कुलजरे। तेहनैं अनंति वर्ग वधारियै नहीं मि

सुखांरे तुलजरे ॥ अ० ॥ २२ ॥ ते पिण सुख छै सासता नहीं आवै तेहनों पारजरे। संसारनां सुख छै कारमां जातां न लगै बारजरे ॥ अ० ॥ २३ ॥ ए संसारनां सुख थिर नहीं जैसी आभा रिवायजरे। बीण संतां बार लागै नहीं जैसो कायर बांहजरे ॥ अ० ॥ २४ ॥ तन धन जोबन कारमों जैसो कसुंबल रंगजरे। टीन सात पांचका पेखणां पछै होय जाय विरङ्गजरे ॥ अ० ॥ २५ ॥ गर्भ जनम मरण तणां भाष्या श्रीजिनरायजरे। ते धर्म कीया थी छुटीयै धर्म दयामय थायजरे ॥ अ० ॥ २६ ॥ इम जांणी धर्म आदरो ढील न कीजै तांमजरे। सो खीण जावै सो आवै नहीं ते सुंण राखो चित ठामजरे ॥ अ० ॥२७॥

॥ दुहा ॥

धर्म कथा सुंण परखदा हिवडै हरषित थाय।
सगत सारु ब्रत आदरी आया जीण दिस जाय ॥१॥
सेठ सुदर्शन तिण समैं बोल्यो जोड़ी हाथ।
पाछलै भवहुं कुंणहुंतो ते कृपा कर कहो स्वामीनाथ ॥२॥
धर्मघोष साधु तीण अवसरै सेठ सुदर्शन नैं कहै आंम।
पाछल भव कहुंछुं थांहरो ते सुंण राखि चित ठांम ॥३॥

———:०:———

# सुदर्शण सेठ के बखान की ॥ ढाल ३६ वीं ॥

( आछेलाल एदेशी )

इम सुणनै मनोरमा नार ॥ छुटी आंसुडारी धार ॥ आछेलाल ॥ मुर्छा गत आय धरणीं ढलीजी ॥ १ ॥ वले कुटंव सहु परिवार ॥ रोवै बांगां पाड ॥ आ० ॥ विलखाथई नैं विल २ करै जी ॥२॥ थो सेठ छो सगलांरें आधार ॥ तिणस्युं रुदन करां वार'वार ॥ आ० ॥ सुख मांहैं दुःख उपनोंजी ॥३॥ रुदन करतां देखि तिण वार ॥ सेठ वोल्यो तिणवार ॥ आ० ॥ किसो भरोसो इण कालरोजी ॥४॥ थे सज्जन न्यातीला लोग ॥ नहीं कोई राखवा जोग ॥ आ० ॥ परभव जातां जीवनैं जी ॥५॥ काचो सग पण एह ॥ तिणस्युं किसोरे स्नेह ॥ आ० ॥ ओ मेलो मिल्यो छै सर्व कारमोंजी ॥६॥ एवासो वसीयो आय ते नहीं नेठाउ थाय ॥ आ० ॥ निश्चो नहीं किण वातरोजी ॥ ७ ॥ काल चटको देय ॥ आंधी गींणें न मेह ॥ आ० ॥ काल आयां उठ जावणोंजी ॥ ८ ॥ हुं परदेशी ज्युं तांम ॥ मोन कोईय नहीं विसराम ॥ आ० ॥ हुं किसे भरोसें रहुं घर मंझेंजी ॥ ९ ॥ में मेल्या लाखां

उपर कोड ॥ ते पिण गया उभा छोड़ ॥ आ० ॥ त्यांनैं पिण मेल्या मसांणे मैं जी ॥ १० ॥ ऊंचा महल कराया होडा होड ॥ ते पिण गया उभा छोड़ ॥ आ० ॥ परभव जासी प्राणी एकलोजी ॥ ११ ॥ जीव भोगवे निज पुन्य पाप ॥ क्युं करो तुम सोग सन्ताप ॥ आ० ॥ जगमें कोई केहनों नहींजी ॥ १२ ॥ मात पिता सुत भाय ॥ कोई काहुको नांय ॥ आ० ॥ एकलो आयो जासी एकलोजी ॥ १३ ॥ इम जाणीं करो जिन धर्म ॥ ज्युं रहै सहुनों सर्म ॥ आ० ॥ धर्म सखाई इण जीवरो जी ॥ १४ ॥ धर्म स्युं शीझे आत्म काज ॥ पामें अविचल राज ॥ आ० ॥ शिव सुख पामें जीव साश्वेताजी ॥ १५ ॥ इत्यादिक दियो उप-देश ॥ दया धर्मनों रैंश ॥ आ० ॥ सेठ न्यातीला सन्तोषायाजी ॥१६॥ कहै म्हांन हुवेछे अंवार ॥ आग्यारो ढील मत करो लीगार ॥ आ० ॥ जोखिण जावैते आवै नहीं जी ॥१७॥ इत्यादिक सहु परिवार ॥ वले बोली मनोरमां नार ॥ आ० ॥ आप कहो ते सत्य वायछेजी ॥१८॥ पिण म्हांनें आधार था आप ॥ तिणस्युँ करांछा विलाप ॥ आ० ॥ हिवे जिम सुख होवे तिम करोजी ॥१९॥ आप सुखिलयो संजम भार ॥ म्हारो म्होमत राखो लीगार ॥ आ० ॥ म्हें जास्यां कमाई आप आपरीजी ॥२०॥

॥ दुहा ॥

सेठ सुदर्शण तेहनें। आगन्यां दिधी रुडो रीत ॥ हिवे करे महोछव दिच्यातणां। ते सुंणज्यो धर प्रीत ॥१॥ मर्दन स्नांन करायनें। आभूषण विविध प्रकार ॥ सिणगार वेसांण्यों सिवका उपरे। जव सेठ गुंण्यों नवकार ॥ २ ॥ सहंस्र उपाडी सिवका। चालग्रा नगर संस्कार ॥ चारण भाट वाले विरदावली। साथि सहु परिवार ॥ ३ ॥ धातीवाहन तिण अवसरे। सेठनों निखमण जांण ॥ हिवे करे म्होछव दिच्चातणां। कर-माटे मंडांण ॥४॥ वाजीत्र विविध प्रकारनां। आवाज करे गुंजार ॥ ते लागे कांनांनें सुहामणां। मननें हर्ष अपार ॥ ५ ॥



# ॥ अथ पानाकी चरचा ॥

१ जीव रूपीकि अरूपी, अरूपी किणन्याय कालो पीलो नीलो रातो धोलो ए पांच वर्ण नहीं पावे इण न्याय ।

२ अजीव रूपीकि अरूपी, रूपी अरूपी दोनूं ही छै किणन्याय धर्मास्तिकाय अधर्मास्तिकाय आकाशास्तिकाय काल ए च्यारुं तो अरूपी और पुद्गलास्तिकाय रूपी ।

३ पुन्य रूपीकि अरूपी, रूपी ते किणन्याय पुन्यते शुभ कर्म, कर्म ते पुद्गल पुद्गल ते रूपी ही छै ।

४ पाप रूपीकि अरूपी, रूपी ते किणन्याय पापते अशुभ कर्म कर्मते पुद्गल पुद्गल ते रूपी ही छै ।

५ आस्रव रूपीकि अरूपी, अरूपी ते किणन्याय आस्रव जीवका परिणाम छै, परिणामते जीव छै, जीव ते अरूपी छै, पांच वर्ण पावे नही इण न्याय ।

६ संवर रूपीकि अरूपी, अरूपी किणन्याय पांच वर्ण पावे नही ।

७ निर्जरा रूपीके अरूपी अरूपी छे ते किणन्याय निर्जरा जीवका परिणाम छे पांच वर्ण पावे नहीं इण न्याय ।

८ बंध रूपीके अरूपी, रूपी किणन्याय बंध ते शुभ अशुभ कर्म छे, कर्म ते पुद्गल छे, पुद्गल ते रूपी छे ।

९ मोक्ष रूपीके अरूपी अरूपी छे ते किणन्याय समस्त कर्मांसे मुकावे ते मोक्ष अरूपी ते जीव सिद्ध थया ते मां पांच वर्ण पावे नहीं इणन्याय ।

## ॥ लड़ी दूजी सावद्य निर्वद्यकी ॥

१ जीव सावद्यके निर्वद्य दोनूं ही छे ते किणन्याय चोखा परिणामां निर्वद्य खोटा परिणामा सावद्य छे ।

२ अजीव सावद्य निर्वद्य दोनूं नहीं अजीव छे ।

३ पुन्य सावद्य निर्वद्य; दोनूं नहीं अजीव छे ।

४ पाप सावद्य निर्वद्य दोनूं नहीं अजीव छे ।

५ आस्रव सावद्यके निर्वद्य; दोनूं ही छे किणन्याय मिथ्यात्व आस्रव अव्रत आस्रव प्रमाद आस्रव, कषाय आस्रव, ए च्यार तो एकान्त सावद्य छे,

शुभ जोगां से निरजरा होय जिण आसरी निर्वद्य छे अशुभ जोग सावद्य छे ।

६ संबर सावद्यकि निर्वद्य निर्वद्य छ ते किणन्याय कर्मां नें रोके ते निर्वद्य छे ।

७ निरजरा सावद्यकि निर्वद्य निर्वद्य छे ते किण-न्याय कर्म तोडवारा परिणाम निर्वद्य छे ।

८ बंध सावद्यकि निर्वद्य दोनूं नहीं ते किणन्याय अजीव छे इण न्याय ।

९ मोक्ष सावद्यकि निर्वद्य; निर्वद्य छे, सकल कर्म मूकाय सिद्ध भगवंत थया ते निर्वद्य छे ।

## ॥ छट्ठी तीजी आज्ञा मांहि बाहिरकी ॥

१ जीव आज्ञा मांहि कि बारे; दोनूं छे ते किण-न्याय, जीवका चोखा परिणाम आज्ञा मांहि छै, खोटा परिणाम आज्ञा बाहिर छे ।

२ अजीव आज्ञा मांहि बाहिर; दोनूं नहीं; अजाव छे ।

३ पुन्य आज्ञा मांहि के बाहिर दोनूं नहीं अजीव छे इणन्याय ।

४ पाप आज्ञा मांहि बारे दोनूं नहीं अजीव छे ।

५ आस्रव आज्ञा मांहिकि बारे; दोनूं छै, ते किण-न्याय, आस्रव नां पांच भेद छै तिणमे मिथ्यात्व अव्रत प्रमाद कषाय ए च्यार तो आज्ञा बाहिर छै अने जोग नां दोय भेद शुभ जोग तो आज्ञा मांहि छै अशुभ जोग आज्ञा बाहिर छै।

६ संवर आज्ञा मांहि कि बाहिर, आज्ञा मांहि छै ते किणन्याय कर्म रोकवारा परिणाम आज्ञा मांहि छै।

७ निर्जरा आज्ञा मांहिकि बाहर, आज्ञा मांहि छै ते किणन्याय कर्म तोडवारा परिणाम आज्ञा मांहि छै।

८ बंध आज्ञा मांहिकि बाहिर, दोनूं नहीं ते किण-न्याय, आज्ञा मांहि बाहिर तो जीव हुवे ए बंध तो अजीव छै इणन्याय।

९ मोक्ष आज्ञा मांहिकि बाहिर, आज्ञा मांहि छै ते किणन्याय, कर्म मूंकाय सिद्ध थया ते आज्ञा मे छै।

## ॥ छट्ठो चौथो जीव अजीवको ॥

१ जीव ते जीव छै कि अजीव, जीव ते किणन्याय सदाकाल जीवको जीव रहसी अजीव कदे हुवे नहीं ।

२ अजीव ते जीव छे कि अजीव छे; अजीव छे अजीव को जीव किणा ही कालमें हुवे नहीं।

३ पुन्य जीव छे कि अजीव छे; अजीव छे ते किणा-न्याय पुन्यते शुभकर्म शुभ कर्मते पुद्गल छे पुद्गल ते अजीव छे।

४ पाप जीव छे कि अजीव छे; अजीव छे किणान्याय पाप ते अशुभ कर्म पुद्गल छे पुद्गल ते अजीव छे।

५ आस्रव जीव छे कि अजीव छे जीव छे; ते किणा-न्याय शुभ अशुभ कर्म ग्रहे ते आस्रव छे कर्म ग्रहे ते जीव ही छे।

६ संवर जीवकि अजीव, जीव छे ते किणान्याय कर्म रोके ते जीव ही छे।

७ निर्जरा जीवकि अजीव, जीव छे किणान्याय कर्म तोड़े ते जीव छे।

८ बंध जीवकि अजीव छे, अजीव छे ते किणान्याय शुभ अशुभ कर्मको बंध अजीव छे।

९ मोक्ष जीवकि अजीव, जीव छे, किणान्याय समस्त कर्म मूकावे ते मोक्ष जीव छे।

## ॥ छठो पांचवीं जीव चोरके साहूकार ॥

१ जीव चोरकि साहूकार, दोनूं छे किणान्याय चोखा परिणामां साहूकार छे मांठा परिणामां चोर छे।

